दध्यक्षतद्विजातीनां वृषभाणां नृपस्य च ।
रत्नानां पूर्णकुम्भानां सितस्य तुरगस्य च ॥७०॥
सुरध्वजपताकानां [1]फलानां यावकस्य[2] च ।
[3]कन्यापुंवर्धमानानां बद्धस्यैकपशोस्तथा ॥७१॥
पृथिव्या उद्धृतायाश्च वह्नेः प्रज्वलितस्य च ।
मोदकानां सुमनसां शुक्लानां चन्दनस्य च ॥७२॥
मनोज्ञस्यान्नपानस्य पूर्णस्य शकटस्य च ।
नृभिर्धेन्वाः सवत्साया वडवायाः स्त्रियास्तथा ॥७३॥
जीवञ्जीवकसिद्धार्थसारसप्रियवादिनाम् ।
हंसानां शतपत्राणां चाषाणां शिखिनां तथा ॥७४॥
[4]मत्स्याजद्विजशङ्खानां [5]प्रियङ्गूनां घृतस्य च !
[6]रोचिष्कादर्शसिद्धानां रोचनायाश्च दर्शनम् ॥७५॥
गन्धः सुगन्धो वर्णश्च सुशुक्लो मधुरो रसः ।
मृगपक्षिमनुष्याणां [7]प्रशस्ताश्च गिरः शुभाः ॥७६॥

प्रशस्त द्रव्य—दही, अक्षत, द्विज, बैल, राजा, रत्न, जल आदि से पूर्ण घड़े, श्वेत घोड़े, देवताओं के झण्डे (अथवा इन्द्र-धनुष ) और झण्डियाँ, फल, यावक (अलक्तक), गोद में उठाये बालक और कन्याएं, बंधा हुआ एक वा श्रेष्ठ पशु, हल चलाई हुई पृथिवी, प्रज्वलित अग्नि, मोदक ( लड्डू), श्वेत फूल, चन्दन, मन को प्रिय अन्नपान, पुरुषों से भरी हुई गाड़ी, जीवित बछड़े युक्त गौ, जीवित बच्चे युक्त घोड़ी तथा जीवित शिशुयुक्त स्त्री, जीवञ्जीवक (चकोर), सिद्धार्थ (खञ्जन), सारस, प्रियवादी (चातक), हंस, शतपत्र (कठफोड़ा), चाष (पक्षि विशेष नील-कण्ठ ), शिखी (मोर), मछली, अज (बकरा), द्विज (हाथीदांत) शङ्ख, प्रियङ्गु, घी, रोचिष्क (चमकदार वस्तु), आदर्श (दर्पण), सिद्धपुरुष, गोलोचन, इनके दर्शन, मनोहर सुगन्ध का सूंघना, अतिश्वेत वर्ण, मधुर रस, मृग पक्षी और मनुष्यों की प्रशस्त वाणियाँ शुभ होती हैं ॥७०-७६॥

छत्रध्वजपताकानामुत्क्षेपणमभिष्टुतिः[8] ।
भेरीमृदंगशङ्खानां शब्दाः पुण्याहनिस्वनाः ॥७७॥
वेदाध्ययनशब्दाश्च सुखा वायुः प्रदक्षिणः ।
पथि वेश्मप्रवेशे तु विद्यादारोग्यलक्षणम् ॥७८॥

छत्र, ध्वजा तथा पताकाओं का ऊँचा करना खड़ा करना वा फहराना, स्तोत्र पाठ भेरी मृदंग और शङ्ख आदि वाद्यों की ध्वनि, पुण्याह शब्द (अथवा पुण्य को बतानेवाले शुभ शब्द), वेद मन्त्रों के पठन के शब्द, सुखकर अनुकूल वायु; इनका मार्ग में अथवा गृह में प्रविष्ट होते समय होना आरोग्य का लक्षण जाने ॥७७,७८॥

मङ्गलाचारसम्पन्नः सातुरो वैश्मिको जनः ।
श्रद्दधानोऽनुकूलश्च प्रभूतद्रव्यसंग्रहः ॥७९॥
धनैश्वर्यसुखावाप्तिरिष्टलाभः सुखेन च ।
द्रव्याणां तत्र योग्यानां योजना सिद्धिरेव च ॥८०॥

रोगी और उस घर में रहनेवाले लोगों का मङ्गलाचार से युक्त होना, श्रद्धायुक्त और अनुकूल होना, प्रभुत द्रव्यों का संग्रह, धन ऐश्वर्य और सुख की प्राप्ति, सुगमता से इष्ट (प्रिय) की प्राप्ति, उस समय के लिये योग्य द्रव्यों की योजना (उपस्थिति और ठीक ठीक प्रयोग) और सिद्धि (सफलता); ये आरोग्य के लक्षण हैं ॥७९,८०॥

गृहप्रासादशैलानां नागानां वृषभस्य च ।
हयानां पुरुषाणां च स्वप्ने समधिरोहणम् ॥८१॥
अर्णवानां प्रतरणं वृद्धिःसंबाधनिःसृतिः ।
स्वप्ने देवैः सपितृभिः प्रसन्नैश्चाभिभाषणम् ॥८२॥
सोमार्काग्निद्विजातीनां गवां नृणां यशस्विनाम् ।
दर्शनं शुक्लवस्त्राणां ह्रदस्य विमलस्य च ॥८३॥
मांसमत्स्यविषामेध्यच्छत्रादर्शपरिग्रहः ।
स्वप्ने सुमनसां चैव शुक्लानां दर्शनं शुभम् ॥८४॥
अश्वगोरथयानं च यानं पूर्वोत्तरेण च ।
रोदनं पतितोत्थानं द्विषतां चावमर्दनम् ॥८५॥

स्वप्न में गृह (मकान) राजमहल पर्वत पर हाथी बैल घोड़े और पुरुषों का चढ़ना अथवा गृह आदि तथा हाथी आदि पर स्वप्न में चढ़ना और सवारी करना; स्वप्न में समुद्रों को तैर जाना, वृद्धि (बढ़ती), सङ्कट निकल जाना, प्रसन्न हुए २ देवता और पितरों से वार्तालाप करना, स्वप्न में चन्द्रमा सूर्य अग्नि ब्राह्मण गौ यशस्वी मनुष्य श्वेतवस्त्र तथा निर्मल तालाब का देखना; मांस मछली, विष, अपवित्र (पुरीष आदि) छत्र दर्पण; इनकी स्वप्न में प्राप्ति, श्वेतफूलों का दर्शन, स्वप्न में घोड़ागाड़ी या बैलगाड़ी पर सवारी करना पूर्व वा उत्तर दिशा की ओर जाना, रोना (अश्रुरहित और स्निग्ध अर्थात् प्रेम का रोना) गिरे हुए को उठाना, अथवा गिरकर स्वयं उठ खड़ा होना, शत्रुओं को कुचल डालना—पराजित करना; ये शुभलक्षण हैं ॥८१-८५॥

सत्त्वलक्षणसंयोगो भक्तिर्वैद्यद्विजातिषु ।
साध्यत्वं न च निर्वेदस्तदारोग्यस्य लक्षणम् ॥८६॥

प्रशस्त आतुर के लक्षण—सात्त्विक लक्षणों का होना, वैद्य और ब्राह्मणों में भक्ति, रोगों का साध्य होना, निर्वेद (वैराग्य अर्थात् संसार से विरक्त होने के कारण देह की परवाह न करना) का न होना, ये आरोग्य के लक्षण हैं ॥८६॥

---

१—'फलानामिस्यामानाम् पक्वानामशस्तत्वेनोक्तत्वात्' गङ्गाधरः । २—'पावास्य' इति पठित्वा गङ्गाधरो व्याचष्टे 'पवित्रकरवस्तुन' इति । प्रणीतस्याग्नेरिति योगीन्द्रः । ३—'कन्यानां' ग. । 'कन्यानां वर्द्धमानानां कन्यानामनूढानामङ्कुरितयौवनानाम्' गङ्गाधरः । अन्ये तु 'वर्धमानाः शरावाः ते च आलेपनादिना युक्ताः बोद्धव्याः इत्याहुः ॥ ४—'मत्स्याब्जद्विप०' यो० । ५—'मांसस्य च' ग. । ६—'रुचकादर्शसिद्धार्थरोचनानां' । ७—'प्रशस्तानां' ग । ८—'०मभिप्लतिः' ग. ।

आरोग्याद्बलमायुश्च सुखं च लभते महत् ।
इष्टांश्चाप्यपरान् भगवान् पुरुषः शुभलक्षणः ॥ ८७ ॥

आरोग्य का फल—शुभ लक्षणों से युक्त पुरुष आरोग्य से महाबल, दीर्घ आयु, महान् सुख तथा अन्य अभीष्ट विषयों को पाता है ॥ ८७ ॥

तत्र श्लोकः

उक्तं गोमयचूर्णीये मरणारोग्यलक्षणम् ।
दूतस्वप्नातुरोत्पातयुक्तिसिद्धिव्यपाश्रयम् ॥ ८ ॥

उपसंहार—इस गोमयचूर्णीय नामक अध्याय में दूत स्वप्न रोगी उत्पात ( शुभाशुभसूचक आकस्मिकभाव ) युक्ति तथा सिद्धि में आश्रित मृत्यु और आरोग्य के लक्षण बता दिये हैं ॥

भवति चात्र

इतीदमुक्तं [1]प्रकृतं यथा तथा
तदन्ववेद्यं सततं भिषग्विदा ।
तथा हि सिद्धिं च यशश्च शाश्वतं
स सिद्धकर्मा लभते धनानि च ॥ ८९ ॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने गोमयचूर्णीयमिन्द्रियं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

यह प्रकरणागत विषय ( इन्द्रियस्थान ) जैसे कहा है चिकित्सकों को वैसा ही उसे समझना चाहिये । इसके ज्ञान से सिद्धकर्मा ( जिसकी चिकित्सा कभी निष्फल नहीं होती ) वैद्य सिद्धि ( सफलता ) अविनाशी यश और धनों को प्राप्त करता है ॥ ८९ ॥

इति द्वादशोऽध्यायः ।

१—'निखिलं यथातथं' ग. ।

---

## इन्द्रियस्थानं सम्पूर्णम् ।

